पतितैः संप्रयोगे च ब्राह्मेण वा यौनेन वा तेभ्यः सकाशान्मात्रा उपलब्धास्तासां परित्यागस्तैश्च न संवसेदुदीचीं दिशं गत्वाऽनश्नन् संहिताध्ययनमधीयानः पूतो. भवतीति विज्ञायते ॥

इस विषयमें किसी२ का यह भी वचन है कि, जिन्होंने स्वर्गकी विधिके कर्म नहीं किये हैं और जो समयसे प्रथम ही मरगये हैं, फिर जब उनका जन्म होता है तब उनके शरीरपर यह चिह्न होते हैं उनका वर्णन करते हैं श्रवण करो, चोरी करनेवालेके बुरे नख होते हैं; ब्रह्महत्या करनेवाला श्वेतकुष्ठी होता है, मदिरा पीनेवालेके दांत काले होते हैं, गुरुकी शय्यापर गमन करनेवालेका चमडा बुरा होता है, पतितोंके साथ विद्या वा योनिका सम्बन्ध करनेसे जो उनसे धन आदि मिले उसे त्याग दे, और उनके साथ फिर निवास न करे, फिर वह उत्तर दिशामें जाय भोजनको त्याग कर संहिताको पढता रहे तब वह शुद्ध होता है, यह शास्त्रसे जाना गया है ।

अथाप्युदाहरन्ति ॥
शरीरपातनाच्चैव तपसाध्ययनेन च ॥
मुच्यते पापकृत्पापाद्दानाच्चापि प्रमुच्यते ॥
इति विज्ञायते ॥

इति श्रीवासिष्ठे धर्मशास्त्रे विंशतितमोऽध्यायः ॥ २० ॥

इसमें यह वचन भी कहा है, कि शरीरके गिराने, तपस्या करने और पढनेसे पाप करनेवाला मुक्त हो जाता है और दान देनेसे भी पापसे छूट जाता है यह शास्त्रसे विदित हुआ है ।

इति वशिष्ठस्मृतौ भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

---

## एकविंशोऽध्यायः २१.

शूद्रश्चेद्ब्राह्मणीमभिगच्छेद्वीरणैर्वेष्टयित्वा शूद्रमग्नौ प्रास्येद्ब्राह्मण्याः शिरसि वापनं कारयित्वा सर्पिषाभ्यज्य नग्नां खरमारोप्य महापथमनुव्राजयेत् पूता भवतीति विज्ञायते ॥ वैश्यश्चेद्ब्राह्मणीमभिगच्छेल्लोहितदर्भैर्वेष्टयित्वा वैश्यमग्नौ प्रास्येद्ब्राह्मण्याः शिरसि वापनं कारयित्वा सर्पिषाभ्यज्य नग्नां गोरथमारोप्य महापथमनुसंव्राजयेत पूता भवतीति विज्ञायते । राजन्यश्चेद्ब्राह्मणीमभिगच्छेच्छरपत्रैर्वेष्टयित्वा राजन्यमग्नौ प्रास्येद्ब्राह्मण्याः शिरोवापनं कारयित्वा सर्पिषाभ्यज्य नग्नां रक्तखरमारोप्य महापथमनुप्राजयेत् ॥ एवं वैश्यो राजन्यायां शूद्रश्च राजन्यावैश्ययोः ।

शूद्र यदि ब्राह्मणीके साथ गमन करे तो शूद्रको तृणोंमें लपेट कर अग्निमें डाल दे और ब्राह्मणीका शिर मुंडा कर उसके सारे शरीरमें घृत मल कर नंगी कर गधेकी पीठ पर चढा कर सडकके बीचमें घुमावे ऐसा करनेसे वह ब्राह्मणी पवित्र होती है; यह शास्त्रसे

जाना गया है, वैश्य यदि ब्राह्मणीके साथ गमन करे तो वैश्यको लाल कुशाओंसे लपेट कर अग्निमें डाल दे और ब्राह्मणीका मस्तक मुडा कर इसके सारे शरीरमें घी मल कर नंगी कर बैलोंके रथमें बैठा कर महामार्गमें निकाल दे तब वह पवित्र होती है; यह शास्त्रसे विदित हुआ है यदि क्षत्रिय ब्राह्मणीके साथ गमन करे तो शरोंके पत्तोंमें लपेट कर क्षत्रीको अग्निमें डाल दे और ब्राह्मणीका शिर मुडा कर उसके समस्त शरीरमें घृत मल नंगी कर गधे पर चढा कर महा मार्गको निकाल दे इसी भांति वैश्य क्षत्रियाके साथ गमन करे, और शूद्र क्षत्रिया वा वैश्यामें गमन करे तो पूर्वोक्त प्रायश्चित्त करनेसे इनकी शुद्धि होती है ।

**मनसा भर्तुरतिचारे त्रिरात्रं यावकं क्षीरं भुंज नाधःशयाना त्रिरात्रमप्सु निमग्नायाः सावित्र्यष्टशतेन शिरोभिर्वा जुहुयात्पूता भवतीति विज्ञायते ॥**

इति श्रीवासिष्ठे धर्मशास्त्रे एकविंशतितमोऽध्यायः ॥ २१ ॥

## समाप्तेयं वासिष्ठस्मृतिः ।

जो स्त्री मनसे पतिका अवलंघन कर दे वह तीन रात्रि तक जौ और दूधको खाकर पृथ्वी पर शयन करे, जलमें तीन रात्रि स्नान करे और आठसौ गायत्री वा शिरोमन्त्रोंसे हवन करे तब वह पवित्र होती है, ऐसा शास्त्रसे जाना गया है ।

इति वाशिष्ठस्मृतौ भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

---



## पुस्तकें मिलने के स्थान

१) खेमराज श्रीकृष्णदास,
श्रीवेंकटेश्वर स्टीम प्रेस,
खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग,
खेतवाडी, मुंबई - ४०० ००४.

२) खेमराज श्रीकृष्णदास,
६६, हडपसर इण्डस्ट्रिअल इस्टेट
पुणे - ४११ ०१३.

३) गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास
लक्ष्मीवेंकटेश्वर स्टीम प्रेस,
व बुक डिपो,
अहिल्याबाई चौक, कल्याण
(जि. ठाणे - महाराष्ट्र)

४) खेमराज श्रीकृष्णदास,
चौक - वाराणसी (उ.प्र.)

